किया जाता है तो हमें इस बातका पता लगता है कि नाम मात्रके अधिकार विना भी उसके मैम्बर हमारी व्यवस्थापिका सभाओंके मैम्बरोंसे अधिक यथार्थ अधिकारोंका उपभोग करते हैं। जब वे देखते हैं कि वहाँ शिक्षाका विस्तार हो रहा है, नये उद्योग-धन्धोंकी सहायता की जा रही है, गाँववालोंको अपने गाँवका प्रवन्ध करने तथा उत्तरदायित्वका भार ग्रहण करनेको उत्साह दिया जा रहा है' तो उन्हें आश्चर्य होता है कि भारतकी अयोग्यता अँगरेजोंकी योग्यतासे इतनी अधिक कार्यक्षम क्यों है?

अन्तमे यह मुक्तकण्ठसे कहा जा सकता है कि हमारे लिये हमारा ही शासन सर्वोत्तम है। हमें अँगरेजोंके सहयोगकी जरूरत नहीं है।

---

# चौथा अध्याय।

## अँगरेजी शासन-पद्धतिके दोष।

अँगरेज़ हमारे मित्र बन कर नहीं, वरन् हाकिम बन कर रहे और रह रहे हैं। उनकी शासन-पद्धतिमें कुछ गुण रहे होंगे यह बात अस्वीकार नहीं की जा सकती, पर मैं उनका इस अवसर पर जिक्र नहीं कर सकता। क्योंकि हमको उन गुणोंके कारण कुछ भी लाभ नहीं पहुँचा है। अलबत्ता दोषोंको हम नहीं भूल सकते, क्योंकि उनके परिणाम हमारी व्यक्तिगत और जातीय मर्य्यादाके लिये भयंकर घातक और निर्दय अपमानकारक हुए हैं।

सबसे अधिक भयंकर दोष कानूनन व्यभिचारको क्षमाकी दृष्टिसे देखना है। यह सत्य है कि विदेशी शासक देशके अन्तस्तलके जीवनको नहीं समझ सकते हैं, पर यह उनका कर्तव्य अवश्य है—खास कर उन विषयोंमें जिनसे समस्त राष्ट्रके नैतिक जीवनके नष्ट होनेका भय है।

यूरोपमें व्यभिचार साधारण अपराध है, परन्तु भारतके नैतिक नियमोंने उसे सर्वोपरि अक्षम्य अपराध माना है, यहाँ तक कि खूनसे भी अधिक। स्मृतियोंके दण्ड-विधानोंमें व्यभिचारियोंको रोमाञ्चकारी दण्ड लिखे गये हैं। छान्दोग्य उपनिषद्‌मे हत्या, चोरी, सुरापान और व्यभिचारको सर्वोपरि दोष माना है। मनुस्मृतिमे कुछ विस्तारसे व्यभिचार-दण्डको लिखा है। व्यभिचारी यदि

ब्राह्मण न हो तो प्राणदण्ड दिया जाता था ( ८, ३५९ )। किसी कुमारी पर बलात्कार करनेसे प्राणदण्ड या उँगुलियाँ काट ली जाती थीं ( ८,३६४,३९७ )। जो स्त्री किसी दूसरेको बिगाड़े उसे कोड़े लगाये जाते थे । व्यभिचारिणी स्त्री कुत्तोंसे नुचवाई जाती थी और व्यभिचारी पुरुष अग्निमे जला दिये जाते थे ( ८,३६९, ३७१, ३७२ )। उत्कट धर्मभीरु शाशक ब्राह्मणोंके आत्मबलके यद्यपि पूरे पूरे कायल थे और धर्मकी दृष्टिसे उन्हे देवाश मान कर अवध्य मानते थे। पर व्यभिचारके दण्ड-विधानसे स्पष्ट पता चलता है कि उन्हें भी वधके सिवा इस अपराध पर कठिनसे कठिन सजा दी जाती थी।

आपस्तम्भमें लिखा है कि द्विज यदि शूद्र स्त्रीसे व्यभिचार करे तो देश-निकाला दिया जाय और यदि शूद्र द्विज स्त्रीसे व्यभिचार करे तो उसे प्राणदण्ड दिया जाय ( २, २०, २१ ) । व्यभिचारको रोकनेके लिये जहाँ ऐसे कठिन कानून बनाये गये थे वहाँ कुछ ऐसी रीतियाँ और पद्धतियाँ भी प्रचलित कर दी गई थीं जिनसे व्यभिचारकी प्यास ही नष्ट हो गई थी । क्योंकि उन धार्मिक कानून-निर्माताओंने यह अच्छी तरह समझ लिया था कि केवल बाँध कर प्रजा किसी स्वाभाविक आकांक्षासे विरक्त नहीं की जा सकती। उन्होंने अनेक प्रकारके विवाह, नियोग और ऐसी प्रथाएँ जारी कर दी थीं जिनका मुख्य लक्ष्य वैध सन्तान उत्पन्न करना था। और यह बात बडे ही महत्त्वकी थी।

यूरोप जो स्त्रियोंके सम्मानकी डींग हाँकता है और जिस देशके कामुक युवक धनवती और सुन्दरी युवतियोंके सामने अनेक तुच्छता-पूर्ण भावोंसे झुक झुक कर जमनास्टिककी कसरत करते हैं, पर अपनी गरीब बहनों—देश-कन्याओंको—सूअर और कुत्तो तथा वेश्याओं तकका जीवन व्यतीत करते देख कर वे लज्जित नहीं होते। मैं साहस-पूर्वक कह सकता हूँ कि यूरोपके शक्तिशाली नामी राष्ट्र इंग्लैण्डने भारतीय स्त्रियोको व्यभिचारकी कानूनन आज्ञा देनेका पाप किया है।

अँगरेजी कानूनके मुताबिक १८ वर्षसे अधिक उम्रकी कोई भी स्त्री अपने पतिको छोड़ कर स्वेच्छा-पूर्वक चाहे जिस पुरुषके साथ रह सकती है। अथवा ऐसी ही बालिग उम्रकी स्त्री किसी भी व्यक्तिके साथमें—चाहे वह उसकी जाति, योग्यता, वय और परिस्थितिके प्रतिकूल भी हो—स्वेच्छासे बिना किसी जिम्मेदारीके खुल्लम-खुल्ला व्यभिचार कर सकती है। और कोई भी पुरुष किसी स्त्रीसे चाहे किसी

ढंगसे यह प्रमाणित करा दे कि वह वालिग है और इसीके साथ व्यभिचार करना स्वेच्छासे पसन्द करती है तो कानून उसे अपराध नहीं मानेगा। भारतकी अस्मत पर कभी ऐसा निर्लज्ज और अपमानकारक कानूनी दाग नहीं लगा था—लम्पट मुसलमान वादशाहों और नव्वावोंके समयमें भी नहीं लगा था।

इस प्रकारके रहनेको मैं व्यभिचार इस लिये कहता हूँ कि उपर्युक्त अवस्थाओंमें कानून ऐसे नाजायज व्यक्तियोंके सम्मेलन अर्थात् व्यभिचारको ही स्वीकार और नीति-मूलक बताता है, पर उनकी सन्तानको अवैध कहता है। इस प्रकारके सम्बन्धसे जो सन्तान उत्पन्न हो वे न पिताकी सम्पत्ति पा सकती हैं, न कुल-गोत्र। यह भयंकर घृणित कानून आज तक और भी शोचनीय दुर्दशामे हिन्दुओंको पटक दिये होता यदि जातीय और सामाजिक जूतियाँ इस व्यभिचारके सिर पर न होतीं जिसे कानूनने वैध और अनपराध माना है। वरावर जातिसे ऐसे स्त्री-पुरुषोंका त्याग और वहिष्कार किया जाता रहा है। और वरावर कठिनसे कठिन जातीय दण्ड देनेका भय उनके सिर पर सवार रक्खा जाता है।

यह उचित था कि अँगरेजी-सरकारको इस गम्भीर और नाजुक विषय पर समाजकी रीति और गृहस्थोंकी परिस्थितिका खयाल करके कानून वनाने चाहिए थे, पर उसने वैसा नहीं किया, और यह विषैला दोष अँगरेजोंकी शासन-पद्धति पर अक्षम्य है।

यह कहा जा सकता है कि स्त्रियोंकी स्वतन्त्रताको हरण करना अत्याचार था। इस लिये वालिग स्त्रियोंको पुरुषोंहीकी तरह उनकी इच्छानुकूल स्वातन्त्र्य देना चाहिए। दूसरी वात वचावमें यह कही जा सकती है कि वलात्कारके कठोर दण्ड कानूनसे हैं। यहाँ मैं यह कहता हूँ कि वलात्कार अत्याचार या जुर्म है और धोखा, छल, फुसलाहट, व्याभिचार ये पाप हैं। जुर्मसे पापका दर्जा प्रवल है। इसी पापके लिये सरकारी कानूनने रीतियाँ वना दी हैं। फिर यदि स्त्री किसी पुरुष पर वलात्कार करे तो कानूनमे उसका कुछ प्रवन्ध नहीं है। हालाँ कि ऐसे उदाहरणोंकी कमी नहीं है। साथ ही यह वात भी याद रखनी योग्य है कि उत्तराधिकारके वहुत कम अधिकार मृत पतिकी विधवाको कानूनने दिये गये हैं। गौतम, वशिष्ट, मनु और आपस्तम्भ सभी स्त्रियोंको पतिकी सम्पत्तिका और कन्याओंको पिताकी सम्पत्तिके अंशका अधिकारी मानते हैं। पर अँगरेजी कानूनमे ऐसी विधवाओंको जो सती साध्वी हैं, मृत पतिके नाम पर पवित्र जीवन

व्यतीत करती हैं, अत्याचारी सास ससुर, देवर, पिता आदिसे सुरक्षित रह कर मृत पतिकी (जो परिवारमे सम्मिलित हो) सम्पत्तिका कुछ भी उत्तराधिकार नहीं है। आपस्तम्भ माताके स्त्री-धन (आभूषण आदि) का उत्तराधिकार उसकी कन्याको देता है। मनुने कुमारी वहनोके लिये प्रत्येक भाईको अपने हिस्सेका चौथाई देनेका विधान किया है (९, ११८)। इसके सिवा किसी भी अनाचारसे यदि कोई पुरुप किसीको फुसला कर व्यभिचार करे और उस व्यभिचारकी सन्तानको असहाया स्त्रीके सिर पटके तो ऐसी नाजुक स्थितियोंके समय मनस्वी आर्य-कानून निर्माताओंने अतिशय क्षमा और उदारता-पूर्वक उन निरपराध सन्तानोंको पुत्र कह कर उनके अधिकारकी मर्यादा वॉधी है—जिसका अँगरेजी क्षुद्र और तामसी कानूनोंमें कहीं जिक्र नहीं है। और केवल जिसके ही कारण लाचार हो कर गर्भपात और भ्रूण-हत्याके घृणित और रोमाचकारी काण्ड नित्य होते हैं। यहॉ यह बात भी याद रखने योग्य है कि इंग्लैंडमें जहॉ व्यभिचारको पाप नहीं माना जाता, व्यभिचारकी सन्तानके लिये कानूनन कुछ सुभीते कर दिये गये हैं। और उस दोषको साधारण समझ कर वहॉकी जनताने भी कुछ प्रवंध और सुविधाएँ उनके लिये कर दीं।

दूसरा दोष जो इससे उतर कर है वह मादक द्रव्यों और जुएकी रीतियोंको वैध रूपसे प्रचार करने देनेके सम्वन्धमें है। मादक द्रव्योंके सम्वन्धमें गृहसूत्र, स्मृति और नीतियोंमें तिरस्कार-पूर्ण दण्ड लिखे हैं और इन वस्तुओका वेचना अत्यन्त निन्दनीय था। चन्द्रगुप्तके शासनमें मदिरा बेचनेका निषेध था। इन सब बातों पर विचार न करके मुख्य बात जो बिना किसी संकोचके कही जा सकती है यह है कि मनुष्यत्वके नाते मादक द्रव्योंको वेचने देना न्यायत महान् घोर अन्याय है। सम्भव है सरकारके पिट्ठू अनकों दार्शनिक कारण बता कर यह सिद्ध कर दें कि शराबियों-का शराव पीना, अफीमचियोंका अफीम खाना और भगड़ियोंका भग पीना रोकना उनके स्वातन्त्र्यमें बाधा देना होगा। यहॉ इस लचर दलीलके सम्बन्धमे इतना ही कहा जा सकता है कि सरकार कैदियोंको ये अनावश्यक द्रव्य नहीं देती है। तब यही एक कारण हो सकता है कि सरकारको महकमे आवकारीसे करोड़ो रुपयेका फायदा है और सरकार उसके लालचको नहीं रोक सकती। उसे अपने हलवे माण्डेसे काम है—चाहे वह प्रजाकी आवरूको नालियोंमें सड़ानेसे प्राप्त हो या उन्हें भर जवानीमें कुत्तेकी मौत मरनेके उपायोंसे प्राप्त हो।

धनी ऐयाश लोग मैंने देखे हैं जो गटागट बोतले उडा जाते हैं और उन्मत्त हो
( नौकर-चाकर, बच्चो और स्त्रियोंको पशुकी तरह मारते और अहमककी तरह
लेज्ज गाली वकते हैं। या उनसे भी अधिक उन अभागे गरीबोंकी भयंकर दशा
जो दिनभर पसीना वहा कर कुछ पैसे पैदा करते हैं और शामको शरावकी दूका-
पर मोरीका पानी पी कर छूछे हाथ घर आते हैं। और उनके स्त्री बच्चे जो दिन
( मेहकीसी आशा लगाये बैठे रहते थे कि बाबा कमा कर पैसे लावेंगे तो रसोई
गी, देखते हैं बाबा आये हैं, पर दूसरे ही क्षणमें उनकी वह हँसी बरसाती धूप-
तरह उड जाती है, जब वे यह देखते हैं कि बाबा आये तो हैं पर बेहोश, पागल
र पशु बने हुए हैं—गॉठके पैसेका पिशाब पी आये हैं—मोरीके पानी, उल्टी
र मैलेमें शरीर भरा है। क्या जिस प्रजाके घरोंमें ऐसे भयंकर दृश्य नित्य हो
इ प्रजा किसी सभ्य राजाके शासनके अधीन कहला सकती है? कदापि नहीं।

कैसी दिल्लगीकी बात है कि जहॉ एक तरफ शरावके दूकानदारोको सर-
ारने हुक्म दे दिया कि बाजारोंमें दूकाने खोलो और खुल्लम-खुल्ला यह गन्दा
णित जहर बेचो और तमाम प्रजाको यह स्वातन्त्र्य दे दिया कि जिसका
ी चाहे पीओ और जितना जीमें आवे पीओ।

यहॉ तक तो काम कायदे सिर हुआ, पर इसके आगे एक और काम हुआ
के सरकारने पुलिसवालोको डडे लेकर खडा कर दिया और उन्हें कह दिया
के डंडा लिये तैयार खडे रहो। जब कोई इस भयंकर दूकानमें घुसे तो मत रोको।
ब उसे दूकानदार यह भयकर जहर दे तब भी मत रोको। और कोई धूँआ
ार पीवे तब भी मत रोको। परन्तु यदि पी-पी कर कोई मतवाला हो जाय
ो उसे पकड़ कर हमारे पास ले आओ। मानो सरकारको शराव पीनेसे मतवाले
ोनेके अवश्यम्भावी परिणामकी खबर ही नहीं है। और मानो सरकारकी
ष्टिमें शराब पी कर पागल होना कोई आकस्मिक घटना है। वाह! कैसा
ुन्दर शासन है—कैसी सुन्दर व्यवस्था है! चोरसे कहें चोरी कर, साहसे कहें
कड लो। बलिहारी!

अब लीजिए जुएकी बात। इसके अनेक रूप हैं। सट्टा, नीलाम, लाटरी, ठेका
आदि। इसके सम्बन्धवाले कानून इतने स्वार्थमय और छल-पूर्ण हैं कि वे
सभ्यताके नाम पर लाञ्छन लगाते हैं। वे प्रजासे नागरिकताके अधिकारोंके

छीनते हैं। इन सव पद्धतियोंको मैं जुआ इस लिये कहता हूँ कि वस्तुका मूल्य एक नहीं रहता। दूसरे घटना या प्रारब्ध-वश ही एक व्यक्तिको वस्तु वहुत ही कम रुपयेमें मिल जाती है और वस्तुका स्वामी उसकी अधिक ही रकम—जिसके लिये कानूनमे कोई वन्धन नहीं है—वहुतसे लोगोंसे ले लेता है जिन्होंने प्रारब्ध या घटना-वश ही उस वस्तुके उसी कं दाममें मिलनेकी आशामें यह धारणा करके कि पैसा जायगा या माल आयग खर्च किया था। दूसरा स्वरूप और भी भयानक है। यह सट्टा है। यह स प्रायः सभी लाभकारी वस्तुओंका होता है। इसके करनेवाले प्राय सभी निक और दूसरे व्यवसायोंकी योग्यतासे हीन पुरुष हैं। अवैध रूपसे इन मामले बडे बड़े मगरमच्छ छोटी छोटी मछलियोको निगल जाते हैं उनकी बात इस समय नहीं कहूँगा। मैं केवल उस सरकारकी तरफ उँगली उठाता हूँ जिस केवल खासी आमद होनेके लिये ऐसे कानून बना दिये हैं जिसके कारण कु भयंकर पूँजीदार या छाकटे चलतेपुर्जे खुल्लम खुल्ला जुआ खेल कर नौके करते हैं या सब्र कर रो वैठते हैं। और वह वस्तु प्रजाको सस्ती और महँ मिलना हर तरह उन्हींके अधीन है। गेहूँ, रुई, सोना, चाँदीका तो सट्टा चल ही है। कपड़ेकी मिलोंका और दूसरे ऐसे कारखानोंका,—जिनसे सर्व-साधारण नित्य काममें आनेवाली सामग्री तैयार होती है—उनके शेअरोंका भी सट्टा इ जोरसे चलता है कि वस्तुओंके दामोंमें भयंकर घट-बढ होती रहती है। इस सीधा साधा परिणाम यह है कि जो धोतीका जोडा मिलमें ३) रुपयेका तैय होता है उसे ये जुआचोर आपसमे झूठ-मूठ ही खरीद बेच कर उस पर ३ नफा कमा लेते हैं और तब वह ६) का गरीब प्रजाको बेचा जाता है जि कि उसकी सख्त जरूरत है। अर्थात् ये ज्वारी जो लाभ उठाते हैं इसका जुर्मा गरीब भाई देते हैं और सरकार मिल-मालिकोसे—उसके कच्चे मालके व्यापारीसे— इन स्वार्थी सट्टेबाजोंसे—अनेक टेक्स और बहानेसे अपना भरपूर भाग इस पाप कमाईसे बसूल करती है।

गत महायुद्धमें जब समस्त प्रजा आहार और आवश्यक सामग्रीके घोर कष्टो पड़ी और इन आपापन्थियोंने हाहाकार खाती हुई प्रजा पर कुछ भी तरस न खाक खूब अपनी गाँठ मोटी की और निर्दयता-पूर्वक प्रजाको मनमाना लूटा तब सर कारका जहाँ ऐसे कानून बना कर—जिनसे इनका स्वेच्छाचार रुके—इस अन्धेर

रोकना चाहिए था वहॉ उलटे ऐसे कानून बनाये कि इस कमाईका आधा हमें । ठीक उसी तरह जैसे किसी जमानेमें असभ्य और मूर्ख राजा चोरोंसे अपनी थ लिया करते थे। मैं नहीं समझता कि किसी राजाके लिये इससे अधिक क्या नामीकी बात हो सकती है कि उसकी प्रजाके कुछ स्वार्थी लोग उसी प्रजाके बोंका खून चूसते हैं और सरकार उसमे पूरा पूरा हिस्सा पाकर सन्तुष्ट हो जाती । छि ! छि ! !

अब मैं व्यापारिक नीतिकी तरफ पाठकोंका ध्यान आकर्षित करता हूँ। जिसमें कारका पातक-पूर्ण अपराध समझता हूँ। अपने विदेशी यारोंको उसने तैयार ल भेजनेके पूरे पूरे स्वातन्त्र्य और अधिकार दिये हैं। उनसे भरपूर टेक्स-रूपी वत पाकर उसने प्रजा-रक्षणका पुण्य कर्तव्य मानो बेच दिया है। अकेले जापान-की बात लीजिये। इसने जैसे धड़ल्लेके व्यापारी डाके डाले हैं और यह जि-ा बेईमान, झूठा और छली है शायद ही कोई होगा। सरे बाजारमें जापानी तु कमजोर और निकम्मी होनेके कारण बदनाम है, पर इस कगले देशके भुक्कड़ गोंने इतनी सस्ती मजूरीमें यह रद्दी माल दिया है कि हमारे अभागे भाई सस्ते-के सामने उसके रद्दीपनकी कुछ परवा नहीं करते। पिछली बातोका जिक्र नहीं रता। असहयोगके आन्दोलनके कारण जो खादीके वस्त्रोका व्यवहार चला जापानने खादी बना कर भेज दी। और उस पर स्वदेशमें बना माल लिख या ? क्या कोई भी स्वाभिमानी गैरतवाला देश खुल्लम खुल्ला इतना झूठ और ईमानी कर सकता है।

ग्रामोफोन, हारमोनियम, साइकिल, खिलोने, रंग, वारनिश और प्रत्येक आवश्यकता-ी वस्तु उसने तत्काल हमारे सामने रख कर हमारे पैसे छीन लिये है। छीने क्या ग लिये हैं, क्योंकि व्यवहारसे हम देखते हैं कि प्रत्येक वस्तु रद्दी और बाहियात । मैं यह पूछता हूँ कि इस चेचकसे देशकी रक्षा करना क्या सरकारका काम हीं था ? झूठे मालो पर सेन्सर बैठाना, उन्हे जालके कानूनसे पकड़ना क्या रकारका न्याय-पूर्ण कर्तव्य न था ? पर नहीं, शक्तिशाली और हाकिमीकी ींग हॉकनेवाले अँगरेजोको स्वार्थ, लालच और खुदपरस्तीने अन्धा कर दिया है— पैसेके लोभसे अपनी इस बदनामी और पाप व्यवहारको लापरवाहीसे कर हे है। यही बात और देशोके सम्बन्धमे कही जा सकती है। साथ ही वे कानून

भी नहीं भुलाये जा सकते जो देशके व्यापार, शिल्प और उद्योग-धन्धोंको नहीं उकसने देते हैं। भूत ब्रिटिश सरकारने विलायतमें हिन्दुस्तानका कपड़ा पहनना कानूनन जुर्म बताया था। और ८० नम्बरसे अधिकका सूत कातना भारतमें कानूनन जुर्म करार दिया गया। इसी तरह कोई भी आविष्कारको पेटेन्ट करनेके कानून अत्यन्त स्वार्थ और छल-पूर्ण हैं। इन सबके साथ हम शर्तबँधे कुलियोंके कानूनों का भी नाम लेना नहीं भूल सकते जिसे हम अपने सिर पर लात मारनेके समान अपमानकारक समझते हैं। और जो सरकारी पद्धतिका लाञ्छनीय दोष है। कानूनकारों और जमींदारोंसे सम्बन्ध रखनेवाले कानूनों पर बहुत ही गम्भीरतासे विचार करनेकी जरूरत है। जिनसे यह पता लगेगा कि ये कानून या तो जान-बूझ कर किसी अत्याचारी राजाने स्वार्थान्ध होकर बनाये हैं या उसे अपनी प्रजाकी परिस्थितिका कुछ ज्ञान नहीं है। पर मुझे यह प्रकट करते खेद होता है कि वे कानून ठीक अपने स्वरूपमें बडी खोज और जॉचके पीछे अच्छी तरह इरादा करके बनाये गये हैं और गरीब किसानोंका सत्यानाश अत्यन्त दृढ़ता-पूर्वक किया जा रहा है। मैं यह भी कहनेमें संकोचकी आवश्यकता नहीं समझता हूँ कि यदि कच्चा माल तैयार करानेमें भारत-सरकारको बाहरी कारखानेवालोंसे गहरी रकम मिलनेका लालच न होता तो वह इन अभागे किसानोको भी उन्हीं संखियेकी गोलीसे चूहेकी तरह मार डालती जिससे पिछले दिनोंमें हतभाग्य व्यापारी और शिल्पी मार फेंके गये थे। चीनसे रुपये झटकनेके ही लिये तो सरकारने अफीमकी खेतीको उत्तेजन दिया और खेती कराई। विलायतके नीले रंगके व्यापारियोंसे टेक्समें मोटी रकम ऐंठनेके लिये ही भारतके नीलके व्यापारका पटरा कर डाला और अब लंकाशायर और मैन्चेस्टरके भेडिये व्यापारियोंकी डकैतीमे भरपूर हिस्सा पानेको लिये ही सरकार लम्बे धागेकी कपास बोनेके लिये भारतके बे-समझ किसानोंको झाँसेपट्टी दे रही है।

यह बात बहुत प्रथमसे कही जा रही है कि किसानोंके ऊपर सरकारी लगान-का भार इतना है जितना किसी भी सभ्य और धनी देशके किसानों पर नहीं है और तहसीलदार, जमींदार और बनियोंके चुंगलोंमें वह इस तरह फँसा रहता है कि किसी तरह भी उसका उद्धार होना असम्भव है। रुपया न चुका सकने पर—चाहे वह सरकारी हो चाहे बनियेका या जमींदारका—कोई कानून उसकी मदद करने-वाला—उसकी बेकसीकी हिमायत करनेवाला और उसे उबारनेवाला—नहीं है।

दीन, अभागा, असहाय किसान किसी भी कारणसे नियत अदायगी न देनेसे अवश्य जेलमें ठूँसा जायगा और अवश्य उसके हल-बैल-वर्तन भी नीलाम करा लिये जावेंगे ।

नहरोंके सुभीते बढ़ानेकी अपेक्षा रेलोंके सुभीते बढ़ाये जा रहे हैं कि कब इनके खेतोंमे इनकी सुबहकी कमाई पके और कब हम उसे ले कर भागें ।

अब न्याय और शासनकी बात पर विचार कीजिये । शासन करनेवाले हाकिमोंके साथ प्रजाके लोगोंसे व्यवहारमें कुछ ऐसे पेंच पड जाना असम्भव ही नहीं वरन् अनिवार्य हैं जिनमे न्यायकी आवश्यकता पडती है । ऐसी दशामें शासन और न्यायाधीशका एक होना कभी न्याय्य नहीं हो सकता । क्योंकि बहुतसी हालतोंमें फर्यादी शाशक पर ही फर्याद करेगा और शाशकको मुद्दाअलेके रूपमे आना पडेगा । ऐसी दशामें वही यदि न्यायाधीश बन कर बैठेगा तो कभी न्यायकी आशा नहीं की जा सकती है । मौर्य राजाओंके राजत्वमें न्याय और शासनके महकमे अलग अलग थे । मुगल राजाओंके यहाँ भी यही बात थी । खेदकी बात है कि उदारता और पद्धतिकी शेखी बघारनेवाले पच्छिमके इन घमण्डी लोगोंके राजत्वमे ऐसे दोष विद्यमान हैं जिन्हें अर्द्ध सभ्य ( उनकी रायमें ) कालके काले हिन्दुस्तानी राजे—जिन्हें अब दुर्भाग्यसे शासनकी तमीज नहीं रही है—समझ सके और काममें ला सके थे ।

अन्तमें मैं इस अध्यायको समाप्त करते हुए कानून शब्दका जो अपमान ऍंगरेजी शासनमें हुआ है उसकी तरफ पाठकोंका ध्यान आकर्षित करता हूँ । उपनिषद्के किसी अंशसे मैंने पिछले किसी अध्यायमें कानून शब्दकी व्याख्या उद्धृत की है जिसका अर्थ यह है कि कानूनका अर्थ है सत्य । परन्तु ऍंगरेजी राज्यमे कानूनका अर्थ है नियम । और उसमे घोर छल और प्रमाद है । वह रबरकी तरह खिंच और सिकुड सकता है । इसका फल यह हुआ है कि सारे भारतमे यह अपवाद फैला हुआ है कि ऍंगरेजी कानूनमे सत्यकी जीत नहीं होती । ऍंगरेजी अदालतोंमे जाकर सत्य बोलनेवाला मूर्ख है । ऍंगरेजी अदालतके ऑंखे नहीं हैं, कान हैं । वह देखती नहीं, सुनती है । और अदालतमे जाना किसी भले मानसका काम नहीं, किसी लुच्चे शोहदेका काम है, इत्यादि । मैं नहीं कह सकता हैं कि किसी भी शासन-पद्धतिकी इससे अधिक और क्या लाञ्छना, तिरस्कृति और अवहेलना हो सकती है ।

---

# पाँचवाँ अध्याय ।

## अँगरेजी शासनमें प्रजाकी दुर्दशा ।

किसी भी शासक-मण्डलके कानून-निर्माता यदि कानून निर्माण करते समय अपने और प्रजाके स्वार्थोंमें भेद समझें और अपनी स्वार्थ-रक्षाके लिये कानूनकी घडनमें राजनैतिक छल प्रयोग करें तो प्रजाकी दुर्दशाके लिये यहीं बहुत कुछ है।

पिछले अध्यायमें हमने इस बात पर प्रकाश डाला है कि अँगरेजी शासन-पद्धतिके दोप कैसे हैं और अँगरेजी कानूनोंमें कितनी कमी, लापरवाही और राजनैतिक छल हैं—और ये ही कारण प्रजाकी दुर्दशाको कम नहीं हैं। और इन्हीं केवल कारणोंसे प्रजा जिस विपत्तिमें पड़ी है और जैसी भाराक्रान्त हो रही है वह विचारने योग्य हैं। तिस पर कुछ गुप्त रीतियाँ हैं जिनका कानूनसे भी उतना सम्बन्ध नहीं है और जिनका अभिप्राय यह है कि भारतीय प्रजा कभी न उठने पावे—कभी न योग्य होने पावे—कभी न सशक्त और अस्त्र-तेजसे पूर्ण न होने पावे।

ये नीतियाँ यदि खुल्लम-खुल्ला कानूनकी शकलमें धारासभामें पास करा दी गई होतीं तो अब तक कबकी अँगरेजी शासन-पद्धति ससारमें बदनाम हो गई होती। पर अँगरेज बुद्धिमान—दुनियादार जाति हैं, उन्होंने भंग नहीं खाली है कि वे अपनी खुल्लम-खुल्ला बदनामीको ऐसे फूहड ढंगसे फैल जाने देंगे। किन्तु कोई भी विचार-शील सज्जन जो भारतमें इस सिरेसे उस सिरे तक घूमेगा, भारतको ध्यानसे देखेगा, वह यह अवश्य कहेगा कि भारत किसी ईमानदार राजाकी प्रजा नहीं है। जिस प्रकार पिताको यह गर्व होना चाहिए कि उसका परिवार सुखी, समृद्ध और पण्डित है उसी प्रकार प्रत्येक राजाके लिये यह गौरवकी बात है कि उसकी प्रजा सुखी, समृद्ध और पण्डित हो। और जो पिता या राजा ऐसा गर्व प्राप्त नहीं कर सकता है वह या तो बेईमान है या अकर्मण्य। मुझे लाचार हो कर कहना पड़ता है कि अँगरेजी शासनमे प्रजाकी बहुत ही दुर्दशा है।

सबसे प्रथम मैं सम्पत्तिकी बातको उठाता हूँ। क्योंकि यह कलियुग सम्पत्तिका युग है। पैसेकी तराजूमें मनुष्यकी कुल योग्यताएँ तोली जाती हैं। पैसा ही मनुष्यका बाप, चचा, ताऊ और जमाई है। बिना पैसेके आदमी गधा है। पैसेके

हाथमें रहनेसे आज जातियाँ विजयिनी होती हैं। पैसेकी बदौलत उन्हें वीरताका तमगा मिलता है। पैसेकी बदौलत उन्हें इस लोकसे अधिकार प्राप्त होते हैं। वही पैसा भारतमें कितना है। इस सम्बन्धमें जो आँकड़े और सम्पत्ति-शास्त्रके ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं वे पाठकोकी दृष्टिमें पड़े होंगे—मैं व्यर्थ उन नीरस हिसाबोको दुहरा कर पाठकोंके साथ अत्याचार नहीं करूँगा। मैं केवल यह कह सकता हूँ कि इस समय भारत सबसे गरीब देश है और उसकी सम्पत्ति बराबर क्षय हो रही है और उन सबकी जिम्मेदार सरकारकी अनेक ऐसी नीतियाँ हैं जिनसे खर्चेका एक बड़ा भारी पनाला बराबर जारी रहता है। सरकारने हमसे कहा ही नहीं, हमें विश्वास दिलाया है और उसका आयोजन भी किया है कि भारत कृषि-प्रधान देश है—वह कच्चा माल विदेशोंमें भेजे। इसके पूरे सुभीते उसने उत्पन्न कर दिये हैं। पर हम यह कई बार कह चुके हैं कि यह झूठ और भ्रम है। भारत कभी कच्चे माल उत्पन्न करके दूसरे देशोंको देनेवाला देश नहीं है। क्या यहाँ भूमि काफी नही है? क्या यहाँ मजूर काफी नहीं हैं? क्या यहाँ मजूरी सस्ती नहीं है? क्या यहाँका जल-वायु परिश्रम और काम-धन्धे करनेके योग्य नहीं है? और कभी भारतने क्या ऐसे व्यापार किये नहीं थे? पर शोक है सब कारण जान कर—सब बात समझ कर— भी सरकार इस तरफ ध्यान नहीं करती है। मैं प्रथम कह आया हूँ कि कृषि, शिल्प और वाणिज्य इन तीन उपायोसे ही सम्पत्ति उत्पन्न होती है। पर सरकार कृषिको ही उत्तेजन देती है। शिल्प, वाणिज्यको छीन चुकी है। हम कौडीके मोल कच्चा माल देकर छूछे हाथ बैठ रहते हैं और सौनेके मोल वही तैयार माल विदेशसे खरीद कर झख मारते हैं। हमारे घरके मजूर भाई खाली बैठे हैं। उन्हें चार पैसेका रुजगार नहीं है और हम अपना माल औरोसे ऊँची ऊँची मजूरी देकर तैयार करानेको मजबूर किये गये हैं। यह ठीक वैसी ही मूर्खता-पूर्ण ठसक है जैसे कोई दरिद्र गृहस्थी स्वयं हट्टे कट्टे बहू बेटोंके रहते प्रत्येक काम मजूरी देकर गैरोसे करावे। क्या वह सुखी रह सकता है? कदापि नहीं।

किस किस तरहके भयानक कानून बना कर वाणिज्य तथा शिल्पको मार डाला गया है और किस तरह गरीब किसानोंके गला दबानेके आयोजन उत्पन्न करके उन्हें जीता ही जमीनमें गाढ दिया गया है यह बात मैं ऊपर कह आया हूँ। इसके सिवा बड़ी भारी बात इसी सम्बन्धमें जो कहनी है और जिसके लिये सरकार खुल्लम-खुल्ला कानून बना कर बदनाम नहीं हो सकती थी—वह बात उद्योग-धन्धोंके सम्ब-

न्धमें सुस्ती और लापरवाहीका व्यवहार है । जो कभी किसी समुन्नत और समृद्धि-शाली राजाके लिए शोभाकी बात नहीं हो सकती ।

स्कूलों और कालिजोंसे निकले हुए छात्रोकी मट्टी पलीद है । स्टेशनके कुली जब उनसे मजूरी कम लेनेको कहा जाता है तो किसी मैट्रिक पासको खोजनेकी सलाह दिया करते हैं । जो जवान अपने मा-वापोंकी ऑखोके तारे, दिखाऊ पट्ठे, नाहरके समान घर द्वार पर शोभित होते थे, जिनके भयसे चोर, डाकू और वदमाश गॉव घरोंकी ओर ऑख नहीं उठा सकते थे, जो वीस पच्चीस वर्षकी उम्र तक झूठ, व्यभि-चार, छल, पाखण्ड नहीं समझ सकते थे, गॉव भरकी स्त्रियॉ जिनकी काकी, चाची, ताई और वहन थीं, गॉव भरके पुरुप काका, चाचा, और भाई थे वे नवयुवक हाय ! आज किस दशामें हैं । ऑखे गढ़ेमें घुसी हैं, भूख मारी गई है, दुर्वल तन, निस्तेज मुख, व्यर्थ कपडोंसे मढ़े हुए नौकरी ढूँढ़ते फिरते हैं। छोटे छोटे वच्चे प्रेमकी गुत्थियोको सुलझाते हैं। भारतमें एम०ए० तक अँगरेजी शिक्षा सरकारकी ओरसे दी जाती है । इतनी योग्यताके आदमी सिर्फ सरकारी छोटे दर्जेके कर्मचारी बन सकते हैं । क्या भारतको उद्योग-धन्धे सिखाना पाप था ? शुद्ध भारतीय जल-वायुमें रह कर भारतीय आदर्शका आदर सिखाना पाप था । वड़े वड़े प्रतिष्ठित घरोंके वच्चोको नौकरीकी खोजमें ढूँढते देखता हूँ । एक दर्जीको मैं जानता हूँ जिसकी दूकानमें ३) रु० रोजसे लेकर ॥।) रोज तकके ६–७ कारी-गर हैं और जो २०० ) महीने कमाता है । पर उसका लड़का दुर्भाग्यसे मैट्रिक हो गया । वह २५) महीने पर कहीं दफ्तरमें किसी साहबकी जूतियाँ खाता है । पर अपना काम करना नहीं पसन्द करता है । एक लुहारको भी जानता हूँ जिसका लडका सिर्फ ५ वी या ६ ठी जमात तक पढा था । वावूपनेकी ऐसी हवा दिमागमे घुसी कि लुहारीका हथौड़ा न उठा, हालॉ कि उसकी दूकान पर भी २००) महीनेकी आमदनी थी । निदान वह २०) महीने पर अपने घरसे ५० मील दूर नौकरी करता है । स्त्री तकसे मिलनेके लिये तरसता रहता है । व्याह होते ही उसकी सुहाग रातके दिन किसी जगली स्टेशनके मनहूस कम्पार्टमैन्टकी गन्दी कोठरीमें अकेले कटे थे । कहॉ तक गिनाया जाय ! न जाने इस विपैली शिक्षामे ऐसी कौनसी भयानक शक्ति है कि इसे छूते ही आदमी घमण्डी मगर नीच हो जाता है । सरकारको अपने लिये क्लर्क चाहिए थे वही उसने पैदा करनेको गुलामोंकी टकसाले खोल रक्खी हैं ।

पढ़नेके बादमें ३ महकमें अच्छी आयके हैं। सिर्फ आयके ही कारण अभागे शिक्षित युवक इन पर जी-तोड़ कर टूटते हैं। एक इंजीनियरिंग, दूसरा डाक्टरी, तीसरा वकालत। इंजीनियरीके बराबर वेईमान और चोर कोई ही दूसरा महकमा होगा। जिसमें छोटेसे वड़े तक प्रत्येक चोर और झूठा है। मेरे एक मित्रके पिता ओवरासियर थे। ३५) तनखा मिलती थी। पर महीनेमें २ हजार तक रुपये आते मैंने अपनी ऑखों देखे हैं। एक इंजीनियरको जानता हूॅ। २००) पाते हैं। ब्राह्मण हैं। आर्यसमाजके प्रधान हैं। परन्तु उनके तिमंजिले पुख्ता वंगले खडे हैं। छकडोंमे रुपया लाद कर लाते हैं। चेहरे पर फटकार वरसती है—तेज नष्ट हो गया है। वढ वढ़ कर दान देते हैं और वाहवाही लूटते हैं। एक ठेकेदारको जानता हूँ। अभी ताजी जान पहचान हुई है। वम्बईमें एक नये इन्जीनियर आये थे। उन्होने इन हजरतको सिद्ध-साधक वननेके लिये वुला लिया है। इन्जीनियरकी स्त्रीको साड़ियाँ, हारमोनिय बाजे, जेवर और सौगाते वरावर भेज रहे हैं, एक टाँगसे खड़े होकर जी हुजूर करते हैं। मैंने स्वयं खडे हो कर उन्हें दो दो वोतल शराव पिलाते देखा है। इतना करके वे उनसे आर्डर लेते हैं और मनमाना विल वना कर स्वीकृति करा लेते हैं। उसमें अद्धम-अद्धा दोनोंका है। इस तरह ये दोनों पापिष्ठ लुटेरे उस रुपयेको लूट रहे हैं जो सरकारी कहाता है पर वास्तवमें प्रजाका है।

डाक्टरोने जवसे जन्म लिया उदार चिकित्सा-व्यवसाय तवसे निठुर दूकानदारी वन गया। मनुष्योकी मानसिक, सामाजिक और शारिरिक परिस्थितियॉ पूरी रोगी वन गई हैं। औषध भोजन और वायुकी तरह जीवनकी आवश्यक सामग्री वन गई है। परम कारुणिक तपोधन ऋषियोंने भूतदयासे प्रेरित होकर अपनी तपश्चर्या छोड़ लोक-सेवाके लिये चिकित्सा-विद्याको देवताओसे माँगा और उससे समारका उपकार किया। आज वह मामला है—"मर्ज वढता गया ज्यों ज्यों दवा की"। किसी भी वड़े शहरमे जाइये और उसकी सड़क परसे एक मुट्ठी धूल उठा कर देखिये जरूर उसमेंसे दो चार डाक्टर वैद्य निकल आवेंगे। प्रत्येक गलीमें, प्रत्येक मोड़ पर, प्रत्येक मुहल्लेमें मक्खीकी तरह चिपके हुए हैं। इनके फन्देमें रोगीको आनेकी देर है, वस वे हथकंडे चलाते हैं कि टाट पर एक वाल नहीं रहता। उल्टे उस्तरेसे मूढते हैं। वैद्योंकी दशा ऐसी है कि वेचारे विद्याहीन, धनहीन, दवाहीन अपनी मैली कुचैली शीशियों और झूठी सच्ची दवा-दारूको लिये वैठे दिन फोड़ रहे हैं। आया सो हजम।

सरकारका इस सम्बन्धमे क्या कर्तव्य था यह सोचनेकी वात है। सरकार जानती है कि भारत गरीव है। वह इन डाक्टरोको देहातोमे सव जगह नहीं पहुँचा सकती। उसके लिये यह अशक्य है। देहातोंमे यही वेचारे अयोग्य असहाय वैद्य गरीव प्रजाकी प्राण-रक्षा जैसे वनता है करते हैं। सरकारने पुरातत्त्व-विभागके उद्धार करनेमें ध्यान दिया सो शायद इस लिये कि यूरोपको कारीगरीके सच्चे आदर्श मिले। और ज्योतिपका उद्धार किया सो शायद इस लिये कि यूरोपके दुनियादार इस अपूर्व भारती विद्याका ईमान विगाड कर ईसाई वना लें। परन्तु उसने आयुर्वेदको इतना उपयोगी और कामका जान कर भी कोई सहारा नहीं पहुँचाया, इस लिये कि सारा खेत जब ये घरू वैल ( वैद्य ) ही चर जावेंगे तो उसके वछड़े ( डाक्टर ) क्या चरेंगे? विलायतके दवा-विक्रेता किस घर ठीकरे लिये फिरेंगे? इन वछेड़ोंके लिये उसने खेत सुरक्षित रख छोड़े। और आयुर्वेदको मरनेके लिये छोड दिया। उस पर दो लातें और कस कर लगा दीं। ये प्रकृति और स्वभावसे विरुद्ध, हलाहल विषके समान साघातिक ऐलोपैथी दवाइयाँ, जिनसे तमाम यूरोप घवरा कर त्राहि माम् पुकार रहा है, भारत जैसे गर्म देशमें जवर्दस्ती पिलाई जाती हैं। जो भारत सनाथ होता—भारतका कोई जवरदस्त पूत होता तो पूछता—हत्यारो! किस लिये तुम ये जहरे कातिल भुलावा देकर गरीव मासूम स्त्री-बच्चोंके गले उतार रहे हो? किस लिये—हमारे धर्म, जाति और स्वभाव तथा देशकालके विपरीत—हम पर वलात्कार कर रहे हो?

जो वनस्पति स्वाभाविक रूपसे सर्वत्र जगलोंमें लहलहाया करती हैं, जिन्हें ताजा ताजा काममे लाकर वे-खतर आरोग्य करनेकी विधि आयुर्वेद शास्त्रमें है उस शास्त्रका उद्धार न करके सरकारने यह प्रवन्ध किया या होने दिया कि ये वनस्पति यहाँसे लूटी जाकर विलायत जावे और गोरे हाथोसे सस्कृत करके तव हमारे हलकमें उतारी जावें। उसमें अनेक घृणित पशुओंके पित्ते, मास, रस चुपचाप मिला दिये जायँ। क्या इससे भी अधिक कुछ भयकर दशा हो सकती है? मैं इसे पाप समझता हूँ। और वास्तवमे यह पाप है। मैं इसे पाप प्रमाणित कर सकता हूं।

गत वैद्य सम्मेलनमें—जो वम्वईमें हुआ था—जव मैंने वैद्योंसे सरकारी उपाधियोंके छोड देनेका प्रस्ताव किया तव वड़े वड़े प्राय सभी वैद्योंने मेरा घोर विरोध किया। प्राय सभी संस्थाओंके वडे लोग खुशामदी और उपाधियोंके भूखे होते हैं। दुर्भाग्यसे यहाँ

भी उनकी कमी न थी। ऐसी दशामे विरोध होना आश्चर्यकी वात न थी। परन्तु विरोधियोंमें डा० सर देसाईने कहा कि सरकार वैद्योंको अयोग्य झूठ नहीं कहती है। वह वैद्योंकी प्रतिष्ठा करनेको तैयार है। तुम योग्य वनो, कालेज खोलो, पढ़ो, अपने ज्ञानको पूर्ण वना कर वड़े वड़े इलाजोंमें यश प्राप्त करो। गवर्नमेन्ट तुम्हारा सम्मान करेगी। इन सर महाशयकी वात सुन कर मुझे हँसी आ गई। मैंने कहा—महाशय! आपने जिस कालेजमें एम० डी० पास किया था वह क्या आपके पिताजीने स्थापित किया था या आपके जाति-वन्धुओंने ? क्या कारण है कि विदेशी और अप्राकृत चिकित्सा-पद्धति सिखानेको तो सरकार इतना सिरफुडौवल कर रही है, परन्तु सीधी, सच्ची और उपयोगी चिकित्सा-पद्धतिके लिये कहा जाता है कि हम स्वयं कालेज खोलें, स्वयं योग्य वनें। मानो हम किसी ऐसे देशकी प्रजा है जहाँका कोई वारिस या राजा नहीं है।

अव वकालतके धन्धेकी वात कहता हूँ। मेरी नजरमें इसकी वरावर वेईमान और पाजी पेशा नहीं आया। ज्यों ज्यों डाक्टर वढ़े त्यों त्यों रोग वढ़ा और ज्यों ज्यों वकील वढ़े त्यों त्यों अपराध वढ़े। ये लोग मुकदमेवाजोके पक्के सहारे हैं। इन्हींकी वदौलत मूर्ख डरपोक और पोच आदमी भी अदालतमे झख मारनेको तैयार हो जाता है। ये झूठके व्यापारी—झूठोके उस्ताद—पूरे वेगैरतीका जीवन व्यतीत करते हैं। 'जिसकी देखे तवा परात उसकी गावें सारी रात'। यह मसल उन पर चरितार्थ होती है। मैंने स्वय देखा है कि इन शरीफोंने चोरोको यह कह कर कि वह उस प्रतिष्ठित घरकी स्त्रीका यार था, वुलाने पर गया था, छुड़ा दिया है। इन्हें ऐसे ऐसे पाप करते न ग्लानि, न लज्जा, न लिहाज है।

ये पढे लिखोके जीवन हैं। जिनमें धर्म, दया, सहानुभूति, प्रेम और सामाजिकता विलकुल नहीं है। परन्तु यह तो सिर्फ उनका वाह्याचार है—उनके भीतरी आचार व्यभिचार, पाप, हिंसा और तरह तरहके वीभत्स भावोसे भरे रहते हैं।

हाय! कहाँ गये वे जीवन जव प्रत्येक शिक्षित गुण, कर्म, स्वभाव और व्यवहारमे पिताकी समान पवित्र और गम्भीर रहते थे। वह समाज-संगठन, वह जीवन, वह आदर्श इस शिक्षा डायनने सर्वथा अतल पातलमें डाल दिया।

अव मजूरोंकी दशा देखिये। न उनके रहनेको अच्छा स्थान है, न खानेका सुभीता। दिन भर कामका भूत सवार है, उसी कामने उन्हें भूत वना दिया है।

जब अँगरेजी राज्य नहीं था तब इनमेंसे प्रत्येक आदमी अपनी छोटी छोटी दूकानोंका मालिक था। प्रातः काल न्हा धोकर अपनी दूकान झाड कर बैठता। भगवानका नाम लेता। दिन भर मनमाना काम करता। राजाकी तरह प्रसन्न, बे-फिक्र और मस्त रहता था। मित्र बान्धवोंका खुले दिलसे सत्कार करता और रात्रिको तान कर सोता। प्रत्येक गृहस्थके घरमें कहानियोंकी चर्चा थी। रात्रिको सोती बार रोचक और उपदेश प्रद कहानियाँ कही जाती थीं। परन्तु आज उनकी यह दशा हुई। अन्धेरेमें, आधी रातसे उठ कर उनकी स्त्रीको चूल्हा जलाना पड़ता है। ६ बजे खा-पी कर उन्हें काम पर हाजिर होना चाहिए। सवेरे स्नान सन्ध्याके समय पर वह रोटीके बड़े बड़े कौर जल्दी जल्दी भीतर उतारता है। इतनेमें सीटी सुन पड़ती है। बस भागता है। और दिन भर पशुकी तरह काम करता है। यही मनुष्य-जीवन है। न मित्रोंकी खातिर, न मेहमानकी तवाजो। अप्रमाणिक इतना कि कारखानेसे बाहर आती बार तलाशी देनी पड़ती है। यही दिन भगवानने भारतको दिये ?

किसानोंकी बात कई बार कह चुका हूँ। जिनके तन पर चिथडा तक नहीं है, जो कभी नहीं फूलता फलता, जो सदा कर्जदार, सदा दबा, सदा दुखी, सदा अप्रामाणिक रहता है।

छोटे दर्जेके अहलकार और सरकारी नौकरोंकी भयंकर दशाका अनुमान करना कठिन है। छोटी छोटी कच्ची उम्रके नौजवान छोटी छोटी बालिका अबोध बहुओंको अपने बूढ़े माता-पितासे छुड़ा कर दूर देशमें छोटी छोटी नौकरियोंके आसरे छोटे दर्जेके मकान किराये लेकर पड़े रहते हैं। कोई हितू नहीं, बन्धु नहीं, मित्र नहीं, सहायक नहीं। मैंने कच्ची बालिकाओंको अकेले घरमें अकेली प्रसूता होते देखा है। उनके बच्चे रोगी, दुर्बल, अधमरे होते हैं। बहुतसे मर जाते हैं। बेचारे कठिनतासे अपना निर्वाह करते हैं। सालमें जो दस बीस रुपया जमा होता है वह एकाध बार घर जाने आनेमें खर्च कर देते हैं।

रिश्वतके लिये सरकारी नौकर इतने प्रसिद्ध हो गये हैं कि रिश्वत देना उनसे काम लेनेवालेको एक जरूरी खर्च हो गया है। ये बेग़ैरत लोग रिश्वतको हक कह कर निर्लज्जता-पूर्वक माँगते हैं। पुलिस और साधारण अर्दलीसे लेकर जज तक रिश्वत खोर है। और क्यो न हो ? १०) रु० रुपयेकी तनखामें पटवारी सरकारकी रायमे परिवारका गुजर कर सकता है ? ८) रु० रुपयेकी तनखामे सिपाही सपरिवार रह सकता

है। जो ॲंगरेज हजारों रुपयेकी टेबल सजाते हैं उनके दिलमे इन कलील तनखा-वालेको नित्यकी कठिनाइयाँ न आई हो यह असम्भव है। तब साफ बात यही है कि सरकारने यही चाहा है कि रिश्वत लेकर पेट भरो। हम कुछ न कहेंगे। रेलमें रिश्वत, अदालतमे रिश्वत, दफ्तरमे रिश्वत, साहबके घर पर रिश्वत। हे भगवान! कहीं इस अधर्मका अन्त भी है।

अब मैं अपराधी लोगों और जेलके जीवनो पर भी एक प्रकाश डालूँगा। प्रत्येक देशमे उद्दण्ड लोगोंकी उत्पत्ति होना अनिवार्य है। परन्तु उनके शासन और सुधारनेके लिये उत्तम प्रबन्ध करना राजाका जोखिम-पूर्ण कर्तव्य है। परन्तु जेल लुच्चपन सिखानेकी पाठशाला है। बे-शर्मीकी शान चढ़ानेकी मशीन है—जब कि स्त्री, बच्चे और ऐसे आदमियोको जिन्होंने भूखसे विवश हो कर रोटी चुरा ली थी, ऐसे अपराधीके पास निर्द्वन्द भावसे देखते है जो बलात्कार, खून या डाकेके अपराधमें वहाँ आया है। पुलिसके अधिकार, व्यवहार और हैसियत इतने निकृष्ट और तुच्छ हैं कि कोई भला आदमी पुलिसमे किसी भी प्रकारका सम्बन्ध रखती बार घबराता है। मुझे मालूम है कि एक बार थोड़े दिनके लिये भी जेलमे जाकर कोई भी लज्जालूसे लज्जालू और भीरुसे भीरु आदमी कुछ न कुछ निर्लज्ज और धीठ बन आवेगा। मै भरोसेसे कह सकता हूँ कि जेल अपराधियोके सुधार या दण्डका स्थल नहीं है, वह अपराधोंकी पाठशाला है। वहाँके कर्मचारियोका व्यवहार, वहाँका आहार विहार, वहाँकी कुत्सित निवास-प्रणाली सब मनुष्यत्वके सूक्ष्म कोमल भावोंको नाश करनेवाला है।

सब बातोके सार-रूप यह कहना कठिन है कि प्रजाकी भीतरी दशा क्या है। अमीर, गरीब, शिक्षित, साधारण व्यवसाई, अपराधी, बच्चे, भारतके प्रत्येक प्राणी ठीक उसी दशामे है जिस दशामे एक अनाथ परिवारके लोग होते हैं। मानो उन पर किसीका शासन नहीं है—किसीका अधिकार नहीं है। कोई उनका स्वामी नही है। भारत व्यर्थ पसीना बहा रहा है—व्यर्थ खून बहा रहा है—व्यर्थ ऑसू बहा रहा है। वह भूखा है, वह दबा हुआ है, वह रोगी है, वह पोच है, वह दुखी है, तिस पर भी वह शक्तिशाली ॲंगरेजोकी प्रजा है—धिक्कार है इन राजत्व पर। साधारण व्यक्ति भी अपने पालतू पशु-पक्षियोंको सजा कर रखता है, उनके खान-पान और निवास-की सद् व्यवस्था करता है। शायद ॲंगरेजी सरकारकी दृष्टिमें हम उस व्यवहारके भी योग्य नहीं है। हम कसाईके घर बकरेकी भाँति हैं।

ये वातें उन अभागे लोगोंकी हैं जिन्हें सभी प्रजा कह कर तुच्छ दृष्टिसे देखते हैं। अब मैं एकाध वात उन महज्जनोके सम्बन्धमें भी कहना चाहता हूँ कि जो अपने आपको राजा कहते हैं और अपने निस्तेज चेहरेको भड़कीली पोशाकसे सजा कर जमीन पर पैर नहीं रखते हैं। मुझे अफसोस है कि मैं इन्हें राजा नहीं वल्के अँगरेजोंकी प्रजा समझता हूँ। और यद्यपि ये अकड़वेग-महाशय पूरी दुर्दशाके योग्य हैं, पर फिर भी प्रजाकी दुर्दशाकी वातके साथ इनकी दुर्दशाका वर्णन मैं भूल नहीं सकता।

यह वात कही गई है कि इन राजाओंके ओज और ठाठ कभी कैसे थे। पर आज क्या है? एक तो इनमें वीरता-पूर्वक एक शब्दको मुँहसे निकालनेकी शक्ति नहीं रह गई है। दूसरे उनकी अवस्थाएँ ऐसी गाँठ कर पराधीन कर दी गई हैं कि इस प्रकार शर्तोंको मान कर राजा होना कोई तेजस्वी पुरुष कभी न स्वीकार करेगा।

अजमेरमें एक मेयो कालेज है जहाँ राजकुमार पढ़ाये जाते हैं। मुझे वहाँकी भीतरी दशा, कुमारोंका रहन-सहन, उनके आचरण और उनकी शिक्षाकी सारी हकीकत मालूम है। मैं यह सकता हूँ कि वह साँडोंको वधिया वनानेका कारखाना है। ये जवान लड़के आगे राजा वन कर प्रजाकी पसीनेकी कमाई भले ही चूसनेमें उस्ताद हो जायँ, राजपूत तो रह सकते नहीं। जहाँ इनकी भीतरी दशा वीभत्स है वहाँ बाहरी अपमान-जनक है। उसका एक साधारण उदाहरण सुनिये—अभी जो सभा नरेन्द्र-मण्डलके नामसे प्रसिद्ध की गई है उसका नाम पहले चेम्बर आफ प्रिंसेस रक्खा गया था। पाठक नरेंद्र शब्द और प्रिंस शब्दके अर्थों पर सव तरह विचार करें। मतलब यह है कि भारतकी दृष्टिमें जो नरेंद्र (?) हैं वे अँगरेजोंकी दृष्टिमें प्रिंससे अधिक नहीं हो सकते। इंग्लैण्डमें कोई भी हैसियतवाला आदमी अधीन-वर्गको Boys (लड़के) कह कर पुकार सकता है। हायरे भारतके अभागे नरेंद्रगण!!

# छठा अध्याय ।

## नृशंस अत्याचार ।

बंगालके नवाबों, दिल्लीके बादशाहो और पंजाब तथा इधर उधरके दो चार राजाओंको पतन करनेमें तत्कालीन अँगरेज कर्मचारियोंने कैसे जघन्य और अनीतिपूर्ण व्यवहार किये थे यह अब धीरे धीरे प्रकाशमें आ रहा है और विचारशील उसे अच्छी तरह समझ गये हैं । मैं इन रोमाचकारी घटनाओंके वर्णनको इस उत्थानके समय अपनी कायरता समझता हूँ। और शिल्पी तथा व्यापारियोको मलियामैट करनेके जो काम किये गये थे उनके परिणाम मात्रका ही दिग्दर्शन करा चुका हूँ । इस अध्यायमें मैं उन अत्याचारोका वर्णन करूँगा जिन्हें मैं नृशंस समझता हूँ। जो निरीह प्रजा पर बिना अपराध किये गये और जिन्हें इतिहास अपराध कह कर पुकारेगा ।

प्रत्येक राजाको अपनी सत्ता जमानेके लिये दूसरे राजाओंके साथ अत्याचार करना ही पड़ता है। राजा बनना खून पीना है। बुजुर्गोंका कथन है—'तपे सो राजा और राजा सो नर्के' यह बात सच है। अँगरेजोंने अपनी सत्ता जमानेके लिये यदि बंगालके नवाबोंके नीच, स्वार्थी नोकरोको घूँस दे कर बेईमान बनाया या अपनी प्रतिज्ञाओंका पालन न किया, दिल्लीके बादशाहको बराबर दबा कर या दबा देख कर अपने स्वार्थका उल्लू गाँठा, पंजाब-केसरी रणजीतसिंहकी अबला विधवाके साथ और झाँसीकी अबला रानीके साथ जोर आजमाई करके अपना महा महिमान्वित गौरव-पूर्ण वीर नाम सार्थक किया—और टीपू सुल्तान, हैदरअली और दक्षिणके तेजस्वी स्वाधीन-चेता सर्दारोको कुचल कर दब्बू—गुलाम—और आत्माभिमान शून्योकी सरपरस्ती की तो कुछ आश्चर्य न था । राजसत्ताके जमानेके इससे सरल उपाय हैं ही नहीं । पराया माल हडपनेके लिये फाँसी लगाना पडता ही है—राजी राजी तो मुर्गी भी अपना अडा नहीं देती ?

पर मेरा कथन यह है कि राज्य जम जाने पर, विरोध पक्षका उन्मूलन होने पर, एक च्छत्र शासन होने पर प्रजाके साथ वैसी ही ढोंग, शक्ति और भयकरताका व्यवहार किये जाना क्या किसी राजाके लिये कलककी बात नहीं है ।

सन् सत्तावनके निष्फल प्रयत्नके पीछे अँगरेजोकी जड एक वार जोरसे हिल कर पुख्ता होकर जम वैठी। और यह वात प्रमाणित हो गई कि शरीर-वल भारतका वहुत ही कमजोर है। और यह बात चतुर अँगरेजोंने अंकित कर ली, पर उन्होंने उस वातको समझ कर चुप्पी साध ली। भारतको कस कर वॉध लिया और रोनेसे रोकनेको अनेक मीठे मीठे वचन दिये जिनका आज तक पालन नहीं हुआ है। परन्तु प्रतिज्ञा-भगकी वातोको भी छोड़ कर मैं उन वातोका जिक्र इस अध्यायमें करूँगा जिसे प्रत्येक आत्माभिमानी नृशंस अत्याचार कह सकता है।

पहला अत्याचार शस्त्रोको छीन लेनेका है। जो अनेक तरहके, ठीक उसी तरहके प्रलोभन सन् ५७ के वाद देकर छीन लिये गये—जैसे मा वच्चेसे कोई भय-कर विष फुसला कर छीन लेती है। मैं निर्भयता-पूर्वक कह सकता हूँ कि यह अँगरेज जातिकी वुजदिली और डरपोंकपनेकी निशानी थी। मैं यह भी मानूँगा कि यह भारतका भी नपुंसकपना था कि उसने चुपचाप पालतू वन्दरोकी तरह अँगरेजोंकी इस अपमानकारक आज्ञाका पालन किया। पर यह मैं प्रथम ही कह चुका हूँ कि उस समय भारतका शरीर-वल क्षीण था और पिटा हुआ तथा घवराया हुआ भारत दूसरे बलोंको उस समय स्मरण न कर सका।

कावुल पर अँगरेजोंने कई वार अधिकार किया, पर उनका राज्य वहॉ ३ दिनसे ज्यादा न चला। एक वार कावुल पर अधिकार करके प्रख्यात वीर लार्ड रावर्टने आज्ञा निकाली थी कि जिसके पास शस्त्र हो वह सरकारमें जमा कर दे। जो २४ घंटेमें इस आज्ञाका ईमानदारीसे पालन न करेगा उसे गोली मार दी जायगी। परन्तु वीर पठान जो शस्त्र रख देना अपनी आवरू पर दाग समझते थे और जो आवरूके जोहरकी कीमत जानते थे, गुस्सेसे होठ चवाने लगे। और उन्हीं चौवीस घटोंमें, उन्हीं शस्त्रोकी वदौलत, उन्होंने कावुलको फिर कब्जेमें किया। जिस मकानमे अँगरेज थे उसे घेर कर आग लगा दी। हुकूमतके पुतलोकी जानके लाले पड गये। और हार कर इस शर्त पर सन्धि कर सीधे नाककी सीधमें हिन्दुस्तानको भागे कि हमे सही सलामत निकल जाने दो वावा! और अपना कावुल सँभालो। ये सिंह-नीके वच्चोंके इतिहासके सुर्ख कारनामें हैं। हम वीरतासे भयभीत हैं, क्योंकि वीरताने हमारी हिमायत लेना छोड दी थी। हम पर जव इससे भी वहुत नर्म आज्ञा जारी की गई, हमने चुपचाप हथियार रख दिये। हुक्म करनेवालोकी शान रह गई। उनकी वन आई!

आज वह दिन है कि जगली पशु हमारे वच्चोंको चीर कर खा जाते हैं, गोरोंकी गोलीका वहुधा हम शिकार बनते हैं, पर एक चक्कू तक पास रखना जुर्म है। लाठी तक बॉधना जुर्म है । जो भारतकी ललनाऍ युद्ध-यात्राके समय अपने हाथोंसे कराली तलवार पुत्र-पतियोंकी कमरसे बाँध कर युद्ध-यात्राको भेजती थीं आज वे चक्कूकी धारसे डरती हैं । जो बालिकाऍ कटारसे ऑखोमें काजल डालती थी आज उनसे उस्तरा देखा नहीं जाता। जातिकी जाति नामर्द हो गई । किसी पशुको वधिया करना यदि पाप है तो भारतके हथियार छीनना भी पाप है ।

उसके बाद मैं उन कामोंको उसी श्रेणीके अत्याचारोंमें गिनता हूँ जिनसे बगालमे भयंकर रूपसे अँगरेजोके प्रति विद्वेष फैला और जिसमें फुलरशाहीकी तूती बेलाग वजती रही ।

हथियार छीन कर बिना दन्त-नखका सिंह बना कर अपनी समझमे सरकारने बडा सुन्दर अकंटक कार्य किया, परन्तु जब गत युद्धका प्रारंभ हुआ और कैसरने रक्त-रंगे चावलोंसे महाबलियोको युद्धके लिये ललकारा तो अँगरेजोको मालूम हुआ कि तीस करोड मनुष्योसे भरे हुए देशको नि शस्त्र करके कोई राजा कितना मूर्ख बन सकता है । फिर भी भारतने महाशक्तियोंके स्वतंत्र बच्चोंके कन्धोंसे कन्धा भिडा कर युद्ध किया। भारतके रक्तमें वीरताकी झलक थी । जिस समय फ्रासके ऐयाश छबीले पैरिसका पतन निकट देख राजधानीपनेका मुकुट उसके सिरसे उतार सुदूर देशको भागे उस समय पंजाबके शेरोने अपनी सगीनों और छातियोंकी दीवारोंसे वर्बर शत्रुको रोककर उसकी लाज बचाई । एकबार भूतपूर्व वाइसराय लार्ड हार्डिजने ऑसू भर कर इस वीरसेनाकी कथावली कही थी जिसके कुछ जीते हुए सिपाही बच कर लौटे थे । उसके बाद ससारकी शक्तियोंने देखा भारतीय योद्धा बराबर प्रत्येक महाजातिके बराबर अधिकार योग्य हैं । और प्राय सभी जातियोंने यह स्वीकार किया कि उसे साम्राज्यमें बराबरीके अधिकार मिलने ही चाहिए। अपने अधिकारोंकी चर्चाका ज्ञान हमें ५७ के विप्लवके बाद ठीक ठीक हो गया था और हम बराबर उसकी चाहना कर रहे थे परन्तु ऐसे ईमानदार आदमी कम हैं जो पराई वस्तु उसके मालिकको बिना मॉगे दे देते हैं । हमने अँगरेजोंको ऐसा ही समझा था । हमें बताया गया था कि अँगरेजोंने अड़े वक्त पर अराजकता और अशान्तिमे भारतकी रक्षा की । हमें बताया गया था कि अँगरेज न्यायी और उदार जातिके आदमी हैं । और वे हमारे अधिकार हमें अवश्य देंगे । पर यह सब व्यर्थ हुआ ।

जिस समय यहाँ युद्धके वाद यूरोपका खूनी अर्थवाद रक्त भरे हाथोंसे संसारको शान्ति देनेकी विडम्बना करने वैठा तो सारी कलई खुल गई। भारतके अधिकारो और माँगोंको अत्यत लापरवाहीसे देखा गया। और उसकी पूरी पूरी उपेक्षा की गई। और भारतको अपनी योग्यता दिखा कर भी अन्तमें पूर्ण निराश होना पड़ा।

इन सवसे अधिक अपमान और लाछनकी वात जो किसी भी जागृत जातिको खटक सकती है वह रौलेट एक्टके पास करनेकी हुई।

इसे पहले स्थायी कानून वनानेका विचार था। पर पीछे इसकी अवधि ३ वर्षकी कर दी गई। किन्तु इससे सिद्धान्तके आधार पर इसका विरोध नहीं मिल सकता। इसमें ५ भाग और ४३ दफा हैं। और यह कुल व्रिटिश भारतके लिये है। इसमें व्यवस्था है कि यदि भारत-सरकार देखे कि भारतमें किसी भागमें क्रान्तिकारी अपराध जोरो पर हैं तो सार्वजनिक रक्षाके लिये वह वैसे अपराधोंकी शीघ्रतासे जॉच करनेके लिये व्यवस्था करनेको कानूनके पहले भागको उस भागमें जारी करनेकी घोषणा कर सकती है। इस कानूनके पक्षपाती इस वात पर जोर देते हैं कि पहले गवर्नर जनरल और उनकी कौन्सिल अपना सन्तोष कर लेगी तव कानून काममें लाया जायगा। अव देखना यह है कि ये उच्च अधिकारी किस तरह अपना सन्तोष किया करते हैं। अपराध-सम्वंधी सूचनाका प्रारम्भ पुलिसके छोटेसे छोटे कर्मचारीसे होता है। जो वास्तविक वात वहुत वढ़ा कर कह सकता, अत्यन्त ना-समझ होता और प्राय घूँसखोरीसे वचा हुआ नहीं रहता है। वह अपनेसे ऊँचे अफसरको रिपोर्ट देता है कि क्रान्तिकारी आन्दोलन हो रहा और उससे सम्वन्ध रखनेवाले अपराध किये जा रहे हैं।

उच्च अफसर उसके सम्वन्धमें जॉच करता है। यदि उसे सन्तोष नहीं होता तो निम्न कर्मचारी उसके सन्तोषके लिये और प्रमाण देता है जिनमे कितने ही वनावटी होते हैं। इस तरह वह रिपोर्ट क्रमसे उच्चातिउच्च अफसरके पास पहुँचती और गवर्नर जनरलके द्वारा घोषित होती है।

रौलेट एक्टमें राजद्रोह, घातक शस्त्रोंसे दंगा करना, भिन्न भिन्न जातियोंमे द्वेष फैलाना, डाका आदिके अपराध हैं। इस तरह सरकारके किसी कानून पर की हुई टीका टिप्पणी, मजहवी दंगा, हिंदुओं और मुसलमानोका झगडा आदि क्रान्तिकारी आन्दोलन-

से सम्बंध रखनेवाले बताये जा सकते हैं। यदि एक वार क्रान्तिकारी आन्दोलनके होनेका सन्देह भर हो जाय। जल्दी मुकदमा सुननेका अर्थ बिलके प्रस्तावकके शब्दोंमें "बिना सेशन या हाईकोर्ट सुपुर्द किये हुए जल्दी जॉच करना है जिसमे अपील करनेका अधिकार न होगा। और वह बन्द कमरेमें की जा सकती है।" रोलेट एक्टकी दफा ७ के अनुसार एकसे पहले भागके विरुद्ध जाप्ता फौजदारीकी व्यवस्था होनेसे वह जाप्ता मामलेमे काम न आवेगा। कानून शहादत (गवाही) के अनुसार मरे हुए गवाहका बयान तभी स्वीकार किया जा सकता है जब वह उसके आर्थिक स्वार्थोंके विरुद्ध हो और उस पर जिरह भी की जा चुकी हो। पर रोलेट एक्टकी दफा १८ के अनुसार यदि मजिष्ट्रेटके सामने गवाही देनेवाला आदमी मर गया या लापता हो गया हो या गवाही देने योग्य न हो तो उसका बयान लिया जा सकता है। यदि कोर्टको इतना विश्वास हो जाय कि उसकी बयान देनेकी उक्त अयोग्यताएँ उसके हितके लिये हैं। इस तरह न्यायकी पूरी हत्या हो सकती है। दफा १७ के अनुसार कोर्टके फैसलेकी अपील या पुनर्विचारकी व्यवस्था उठा दी गई है। कहा जाता है कि अपील अनावश्यक है, क्योंकि कोर्टके जज ऐसे होगे जो हाईकोर्टके स्थायी जज रह चुके होंगे। परन्तु आगे चल कर हम दिखावेंगे कि बिना नियमोंके बन्धनके ऐसे जजोंसे बनी मार्शल-लॉकी अदालतोंसे अप्रेलके पंजाबी दंगोंके समय कैसे अन्याय हुए हैं।

रोलेट एक्टका दूसरा भाग और भी भयंकर है। जब गवर्नर जनरलको विश्वास हो जाय कि एक्टमें कहे हुए अपराधोंके लिये कोई आन्दोलन किसी प्रान्तमें किया जा रहा है तो वे उस प्रान्तमे यह भाग जारी होनेकी घोषणा कर सकेंगे। जब प्रादेशिक सरकार किसी आदमीको ऐसे अपराधसे सम्बन्ध रखनेवाला समझे तो वह उसका पूरा मामला किसी जजके सामने—जो हाईकोर्टका जज रह चुका है—रक्खेगी जो हाईकोर्टकी अदालतमें सूचना दिये बिना, स्थान न बदलने आदिके लिये, एक वर्षके लिये नेकचलनीकी जमानत ले सकता है। दफा २४ के अनुसार गवर्नमेन्ट अपनी आज्ञाओंका पालन करानेके लिये सब उपायोंको काममें ले सकती है। इस तरह केवल सन्देह होनेहीसे पुलिस प्रतिष्ठितसे प्रतिष्ठित नागरिकको मुकद्दमे डाल सकती है। इस भागमें प्रादेशिक सरकारके हुक्मोंमे परिवर्तन करनेके लिये जांच करनेवाले अधिकारियोंकी व्यवस्था है। जिसे बन्द कमरेहीमें जांच करना पड़ेगी।

जिसके मामलेकी जॉच होगी उसे वकील खड़ा करनेका अधिकार न होगा । और दफा २६ के अनुसार जॉच करनेवाले अधिकारीको कानून शहादतके नियम माननेको वाध्य न हाना पड़ेगा । भाग तीनकी दफा ३४ के अनुसार जिस आदमी पर सन्देह हो उसके विरुद्ध दफा २२ के अनुसार तो कोई आज्ञा निकाली ही जा सकती है । साथ ही विना वारंट वह गिरफ्तार किया और नजर बन्द रक्खा जा सकता है । चौथे भागके अनुसार भारत-रक्षा कानूनसे पीडित लोगोंके सम्बन्धमे रोलेट एक्टके भाग दो और तीन काममें लाये जा सकते हैं । भाग ५ के अनुसार यदि घोषणा रद्द भी कर दी जाय तो भी उस वक्त चलते हुए मामले आदि चलते रहेंगे । और अभियुक्तको पूर्ववत् सजा दी जा सकेगी । इसके अनुसार ब्रिटिश भारतसे वाहर उस स्थान पर भी कोई आदमी गिरफ्तार किया जा सकता है जहॉ तीसरा भाग नहीं प्रचलित है । दफा २ के अनुसार एक्टके दिये हुए हुक्मोंके सम्वन्धमें कोई कार्रवाई नहीं की जा सकती । *इस तरहकी भयकर व्यवस्थाका यह क़ानून था—* जिसकी न अपील, न दलील, न वकील ।

यह भयंकर अत्याचार सारी भारतीय जनता पर जिस शान, ठाठ और हठ-पूर्वक हुआ उसे विज्ञ पाठकोंने तत्कालीन समाचार-पत्रोंमें पढ़ा होगा और वह कभी न भूलनेवाला अपमान है ।

जिस समय कौन्सिलमे यह कानून पेश हो रहा था उस समय समस्त भारतीय सदस्योंने हजार हजार मुखसे इसकी निन्दा और विरोध किया । मालवीयजीने एक एक अक्षरका जवर्दस्त खण्डन किया । खापर्डे, शर्मा और अन्य सदस्योंने कुछ कसर न छोडी, मगर—

**मरीज हो तो दवा करे कोई,**
**मरनेवालेका क्या करे कोई ?**

निन्दनीय हठ, दुराग्रह, वल, धमकी और असभ्यता तकसे माननीय सदस्योंका अपमान किया । यहॉ तक कि जिन सज्जनोंने धर्मकी साक्षी देकर ब्रिटिश साम्राज्यके भक्त और कानूनके अधीन होनेकी शपथ ली थी वे वहॉसे उठ कर चले आये । भारत भरमें क्षोभ फैल गया । और कानून पास हो गये । विलकुल प्रजाकी इच्छा और रायके विरुद्ध और नृशंस अत्याचारकी सहायतासे जिसके कारण प्रथम वार अँगरेजी शासन पर समस्त भारतको ग्लानि उत्पन्न हो गई ।

एक बात और भी विचारनेकी है कि जब ये बिल प्रकाशित हुए थे तब भारतमे कहीं क्रान्तिकारी अपराध नहीं हो रहे थे। और मैं यह साहस-पूर्वक कह सकता हूँ कि भारतमें कहीं क्रान्ति थी भी नहीं। और इसका अखण्ड प्रमाण यह है कि जब पंजाबमें सरकारने हत्याएँ कीं और साथ ही असह्य अपमान किया उस समयमें भी न किसी क्रान्तिकारीने छिपे शस्त्र निकाले और न बम बनाये—न गुप्त हत्याएँ कीं।

यह बात याद रखनेकी है कि इससे बहुत प्रथमहीसे एक जबर्दस्त दमनकारी कानूनके—जो कि भारतरक्षाके नामसे प्रसिद्ध किया गया था—बलसे पंजाब और बंगालकी क्रान्तिके अपराध अच्छी तरह रोक दिये गये थे। वह कानून युद्ध-कालके लिये क्रान्तिकारी अपराधोंके दमनके लिये बनाया गया था। यद्यपि यह कानून भी बहुत ही भयंकर नंगी तलवार थी और इसमे स्वेच्छाचारकी काफी गुंजाइश थी, परन्तु युद्ध-कालमें भारतसे सब सैनिक सामान मेसोपोटामिया भेज दिया गया था। तब ऐसे असाधारण अधिकार आवश्यक थे। फिर भी युद्धके बाद लोग उसका रद्द होना देखना चाहते थे। वह भी खास इस लिये कि यद्यपि सरकारने वचन दिया था कि कानूनका प्रयोग राजनीतिक आन्दोलन दबानेके लिये न किया जायगा। तो भी उसका बडा दुरुपयोग किया गया। और मिसेज बेसेंट जैसी कानूनके भीतर रह कर काम करनेवाली भी उसके पंजेसे न बच सकी। इससे जनताका गवर्नमेन्टमें पूरा अविश्वास हो गया था और उसे आशा थी कि भारतकी युद्धमें पहुँचाई हुई अद्वितीय सहायता तथा १९१७ की बीसवीं अगस्तकी घोषणाके विचारसे वह कानून रद्द कर दिया जायगा। परन्तु इसके विरुद्ध जब दोनों रोलट बिल प्रकाशित हुए तब लोग बडे आश्चर्य-चकित हो गये। बिलोंके पेश होनेके समय वाइसरायने जो भाषण दिया उससे असन्तोष और बढ गया। और उससे पता चलता था कि बिल सिविल-सर्विसके अँगरेजोंके उस भयके उत्तरमें रचे गये हैं जो सुधारोंके कारण उन्होंने अपनी रक्षाके सम्बन्धमे प्रकट किये थे।

महात्मा गान्धीने इन बिलोंके सम्बधमे स्पष्ट कहा था—"मैंने कई रातें इन बिलोंके विचारमें बिताई हैं, पर रोलट बिलोंकी कुछ भी न्याय्यता मुझे नहीं मालूम होती। रोलट कमेटीकी कुल रिपोर्ट पढ कर मैंने यही परिणाम निकाला है कि गुप्त अपराध भारतके बहुत ही थोडे भागमे है जो समाजके लिये संकट-जनक है। किन्तु ऐसे

